मैं रोज रात को बुरे स्वप्न देखती हूँ। मोह-वश तुमसे नहीं कहती। सखी ! क्या करूँ, मेरा तो सीधा स्वभाव है। कौन दायाँ ( अनुकूल ) है, कौन बायाँ ( प्रतिकूल ), मैं कुछ नहीं जानती।

**दो० अपनें चलत न आजु लगि अनभल काहुक कीन्ह।**
**केहिं अघ एकहि बार मोहि दैअँ दुसह दुखु दीन्ह २०**

अपनी भरसक आजतक मैंने कभी किसी का कुछ नहीं बिगाड़ा। फिर न जाने किस पाप से मुझे दैव ने एक साथ ही यह दुःसह दुःख दिया।

**नैहर जनमु भरब बरु जाई ❀ जियत न करबि सवति सेवकाई**
**अरि बस दैउ जियावत जाही ❀ मरनु नीक तेहि जीवन चाही[1]**

भले ही मैं नैहर में जाकर वहीं जीवन बिता दूँगी, पर जीते जी सौत की चाकरी न करूँगी। दैव जिसको शत्रु के वश में रखकर जिलाता है, उसके लिये तो जीने की अपेक्षा मरना ही अच्छा है।

**दीन वचन कह बहु बिधि रानी ❀ सुनि कुबरीं तियमाया ठानी**
**अस कस कहहु मानि मन ऊना[2] ❀ सुखु सोहागु तुम्ह कहुँ दिन दूना**

रानी ने बहुत तरह से दीन वचन कहे। सुनकर कुबरी ने त्रिया-चरित्र फैलाया। कुबरी बोली—रानी ! तुम मन को छोटा करके ऐसा क्यों कह रही हो ? तुम्हारा सुख और सुहाग दिन-दिन दूना होगा।

**जेहि राउर अति अनभल ताका ❀ सोइ पाइहि एहु फलु परिपाका**
**जब तें कुमत सुना मैं स्वामिनि ❀ भूख न बासर नींद न जामिनि**

जिसने तुम्हारा बुरा चाहा है वही अन्त में इसका फल पायेगी। हे स्वामिनि ! मैंने जब से यह खोटी सलाह सुनी है, तब से मुझे न तो दिन में भूख लगती है और न रात में नींद ही आती है।

**पूँछेउँ गुनिन्ह रेख तिन्ह खाँची ❀ भरत भुआल होहिं एह साँची**
**भामिनि करहु त कहौं उपाऊ ❀ है तुम्हरीं सेवा बस राऊ**

मैंने ज्योतिषियों से पूछा तो उन्होंने रेखा खींचकर ( गणित करके ) कहा कि भरत राजा होंगे, यह सत्य है। हे भामिनि ! तुम करो, तो उपाय तो मैं बता दूँ; राजा तुम्हारी सेवा के वश में हैं ही।

---

१. अपेक्षा। २. छोटा, ग्लानि।

दो० — परउँ कूप तुअ बचन पर सकउँ पूत पति त्यागि ।
कहसि मोर दुखु देखि बड़ कस न करब हित लागि ॥

कैकेयी ने कहा—मैं तेरे कहने पर कुएँ में भी गिर सकती हूँ, पति और पुत्र को भी त्याग सकती हूँ। अरी ! जब तू मेरा बड़ा भारी दुःख देखकर कहती है, तो भला, मैं अपने हित के लिये उसे क्यों न करूँगी ?

कुबरी करी कुबलि कैकेई ❀ कपट छुरी उर पाहन टेई
लखइ न रानि निकट दुखु कैसें ❀ चरइ हरित तिन[1] बलि पसु जैसें

कुबरी ने कैकेयी को कुबलि का पशु बनाकर अपनी कपटरूपी छुरी को हृदयरूपी पत्थर पर टेया (धार को तेज़ किया)। रानी कैकेयी अपने पास के दुख को ऐसे नहीं देखती, जैसे बलिदान दिया जाने वाला पशु हरी-हरी घास चरता है (वह अपने निकट मरण को नहीं जानता)। (कुबलि इसलिये कहा कि मादा पशु की बलि नहीं दी जाती)।

सुनत बात मृदु अंत कठोरी ❀ देति मनहुँ मधु माहुर घोरी
कहइ चेरि सुधि अहइ कि नाहीं ❀ स्वामिनि कहिहु कथा मोहि पाहीं

मन्थरा की बातें सुनने में तो कोमल हैं, पर परिणाम में कठोर हैं। मानो वह शहद में घोलकर विष पिलार ही है। दासी मन्थरा कहती है—हे मालकिन ! तुमने जो कथा मुझसे कही थी, उसकी याद है कि नहीं ?

दुइ बरदान भूप सन थाती ❀ माँगहु आजु जुड़ावहु छाती
सुतहि राजु रामहि बनबासू ❀ देहु लेहु सब सवति हुलासू

तुम्हारे दो वरदान राजा के पास धरोहर हैं। आज उन्हें माँगकर छाती ठण्डी कर लो। पुत्र को राज्य और राम को वनवास दो और सौत का सारा आनन्द तुम ले लो।

भूपति राम सपथ जब करई ❀ तव माँगेहु जेहिं बचनु न टरई
होइ अकाजु आजु निसि बीतें ❀ बचनु मोर प्रिय मानेहु जी तें

जब राजा रामचन्द्र की सौगन्ध खा लें, तब वर माँगना, जिससे वे अपने वचन को टाल न सकें। आज की रात बीत गई, तो काम बिगड़ जायगा। मेरे वचन को जी-जान से प्यारा समझना।

---

१. तृण, घास।

**दो०** बड़ कुघातु करि पातकिनि कहेसि कोपगृहँ[1] जाहु।
काजु सँवारेहु सजग सबु सहसा जनि पतिआहु ।२२।

पापिनी मन्थरा ने बड़ी बुरी घात लगाकर कहा—कोप-भवन में जाओ। होशियारी से सब काम बना लेना, एकदम विश्वास न कर लेना।

**कुवरिहि रानि प्रानप्रिय जानी ❀ बार बार बड़ि बुद्धि बखानी**
**तोहि सम हित न मोर संसारा ❀ बहे जात कइ भइसि[2] अधारा**

रानी ने कुबरी को प्राणों के समान प्रिय समझा और बार-बार उसकी बुद्धि की सराहना की। ( वह बोली— ) संसार में तेरे बराबर मेरा हितकारी कोई दूसरा नहीं है। मुझे बही जाती हुई को तू सहारा मिल गई।

**जौं बिधि पुरब[3] मनोरथ काली ❀ करौं तोहि चख पूतरि आली**
**बहु बिधि चेरिहि आदरु देई ❀ कोप भवन गवनी कैकेई**

हे सखी! जो विधाता कल मेरा मनोरथ पूर्ण कर दें, तो मैं तुझे अपनी आँख की पुतली बनाऊँगी। इस प्रकार दासी को बहुत तरह से आदर देकर कैकेयी कोप-भवन में चली गई।

**बिपति बीजु बरषा रितु चेरी ❀ भुइँ भइ कुमति कैकई केरी**
**पाइ कपट जलु अंकुर जामा ❀ बर दोउ दल दुख फल परिनामा**

विपत्ति बीज है, दासी वर्षा-ऋतु है, कैकेयी की कुबुद्धि ज़मीन है, उसमें कपट-रूपी जल पाकर अंकुर फूट निकला। दोनों वरदान अंकुर के दो पत्ते हैं। अंत में दुख-रूपी फल फलेगा। [ सांगरूपक अलंकार ]

**कोप समाजु साजि सबु सोई ❀ राजु करत निज कुमति बिगोई**
**राउर[4] नगर कोलाहलु होई ❀ यह कुचालि कछु जान न कोई**

कोप का सब साज सजाकर कैकेयी कोप-भवन में जा सोई। राज्य कर रही थी, पर अपनी दुष्ट बुद्धि से नष्ट हो गई। राजमहल और नगर में धूम-धाम मच रही है, इस कुचाल को कोई कुछ नहीं जानता।

**दो०** प्रमुदित पुर नर नारि सब सजहिं सुमङ्गलचार।
एक प्रबिसहिं एक निर्गमहिं भीर भूप दरबार ॥२३॥

---

१. प्राचीन काल में राजभवनों में एक कोप-गृह भी होता था, जिसमें कुटुम्ब के जिस व्यक्ति को कुछ नाराजी होती थी, तो वह जा बैठता था। २. हुई। ३. पूरा करें। ४. राजा का महल।